# लेखक मण्डल

१. श्री इन्द्रचन्द्र शास्त्री, एम.ए., न्यायतीर्थ, शास्त्राचार्य वेदान्तवारिधि।

२. श्री रोशनलाल जैन, बी.ए., एल.एल.बी., न्यायतीर्थ, काव्यतीर्थ, सिद्धान्ततीर्थ, विशारद।

३. श्री श्यामलाल जैन, एम.ए., (हिन्दी/अंग्रेजी) न्यायतीर्थ, विशारद।

४. श्री घेवरचन्द बाँठिया, 'वीरपुत्र', सिद्धान्तशास्त्री, न्यायतीर्थ, व्याकरणतीर्थ, संकेत लिपि विशारद।

श्री सेठिया जैन ग्रन्थमाला पुष्प नं. ६४

# श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह

## प्रथम भाग

(प्रथम बोल से पाँचवें बोल तक)

(बोल संख्या १ से ४२३ तक)

संग्रहकर्त्ता

**श्री भैरोंदान सेठिया**

संस्थापक

श्री अगरचन्द भैरोंदान

सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर

प्रकाशक

**श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया**

जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर

मरोठी सेठिया मौहल्ला, बीकानेर-३३४००५ (राज.)

प्रथमा आवृति : 1100 प्रतियां (सन् 1940)
द्वितीय आवृति : 1100 प्रतियां (सन् 1942)
तृतीय आवृति : 1100 प्रतियां (सन् 1998)



*प्रकाशक :*
श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया,
जैन पारमार्थिक संस्था,
मरोठी सेठिया मौहल्ला,
बीकानेर–334 005 (राज.)
फोन : 0151-2543516

*चतुर्थ संस्करण :* मार्च, 2005

*प्रतियां :* 1100

*मूल्य :* 60.00

*मुद्रक :*
कल्याणी प्रिण्टर्स,
अलख सागर रोड, बीकानेर

# समर्पण

धर्मभूषण, समाजरत्न, दानवीर, श्रेष्ठिवर्य श्री भैरोंदानजी सेठिया ने अपना सम्पूर्ण जीवन ज्ञानवर्धन हेतु समर्पित कर दिया था। ज्ञान, दर्शन, चारित्र की साधना में आप अप्रमत्तभाव से लगे रहे। सुदीर्घकाल तक प्रतिक्षण पारमार्थिक कार्यों एवं शास्त्र मंथन में संलग्न रहकर अथक परिश्रम पूर्वक आपने श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह (आठ भाग) का प्रकाशन करवाया जो जैन इतिहास में चिरस्मरणीय व कीर्तिमानीय है।

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह प्रथम भाग का यह चतुर्थ संस्करण उनकी १३८ वीं जन्म जयन्ती पर उन्हीं की स्मृति रूप में सादर समर्पित।

होली
संवत् २०६१

**शांतिलाल सेठिया**
मंत्री
श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया
जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर

# प्रकाशकीय

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह--प्रथम भाग के चतुर्थ संस्करण को पाठकों, स्वाध्यायियों, अनुसंधित्सुओं एवं संत–सती वर्ग के हाथों में प्रस्तुत करते हुए असीम प्रसन्नता की अनुभूति हो रही है। इसके प्रथम व द्वितीय संस्करण क्रमशः सन् १६४० एवं सन् १६४२ में प्रकाशित हुए थे और विगत दो दशकों से इसकी मांग निरन्तर बढ़ती जा रही थी। चिर प्रतीक्षित नव संस्करण निस्संदेह साहित्यिक/ सामाजिक/ धार्मिक क्षेत्र के लिये सुखद हर्ष का विषय है।

सेवा, अध्यवसाय एवं 'भैरव' दान के प्रतीक दृढ़धर्मी सुश्रावक, चिन्तनशील साधक, सच्चे मार्गदर्शक एवं सम्प्रदायातीत विचारक रूप में सुख्यात धर्मभूषण, समाजगौरव, दानवीर सेठ श्री भैरोंदानजी सेठिया मरूधरा के नर--पुंगव थे, जिन्होंने ज्ञान प्रसार, नैतिक जागरण, संस्कार चेतना के विकास में ही नहीं, जन सेवा, राज्य विधायक, न्यायिक व औद्योगिक/वाणिज्यिक क्षेत्र में भी अप्रतिम योगदान देकर स्वयं को अग्र पंक्ति में खड़ा कर दिया है। यह लिखना अतिशयोक्ति नहीं कि आपने समय की शिला पर सशक्त हस्ताक्षर कर अपना नाम इतिहास के स्वर्णिम पृष्ठों में अंकित कर दिया व कालजयी हो गये।

सेठिया सा. लक्ष्मी के वरद पुत्र थे परन्तु सरस्वती के अनन्त उपासक रहे; ज्ञान–पिपासु व स्वाध्याय रसिक रूप में आप बेजोड़ थे। आपने अपने अध्ययन से यह अनुभव किया कि जैन सिद्धान्त, दर्शन, साहित्य, इतिहास एवं वाङ्मय को संग्रहीत कर एक उपयोगी ग्रन्थ का प्रकाशन किया जाय, जो पीढ़ियों तक ज्ञान रश्मियों से अज्ञान तिमिर को ध्वंस करता रहे। एतदर्थ आपने अपने अग्रज श्रीमान् अगरचन्दजी सेठिया के सहयोग से स्थापित श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर में निम्नानुसार पुस्तक प्रकाशन समिति गठित की:–

| | | |
|---|---|---|
| अध्यक्ष | : | श्री भैरोंदान सेठिया |
| मंत्री | : | श्री जेठमल सेठिया |
| उपमन्त्री | : | श्री माणकचन्द सेठिया, साहित्य भूषण |

लेखक मण्डलः-

१.श्री इन्द्रचन्द शास्त्री, एम.ए., शास्त्राचार्य, न्यायतीर्थ, वेदान्तवारिधि।
२.श्री रोशन लाल जैन, बी.ए., एल.एल.बी., न्याय/काव्य/सिद्धान्त तीर्थ, विशारद।
३.श्री श्यामलाल जैन, एम.ए. (हिन्दी/अंग्रेजी) न्यायतीर्थ, विशारद।
४.श्री घेवरचन्द सेठिया, 'वीरपुत्र', सिद्धान्तशास्त्री, न्यायतीर्थ, व्याकरण तीर्थ एवं हिन्दी शार्ट हेण्ड विशारद

प्रकाशन समिति के वर्षों तक अथक प्रयासों से ही श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह भाग १ से ७ व अनुक्रमणिका (अष्टम भाग) का प्रकाशन मूर्त रूप ले सका।

स्वयं सेठ सा. (बाबूजी नाम से प्रख्यात्) उनके ज्येष्ठ आत्मज श्री जेठमलजी एवं लेखक मण्डल के मूर्धन्य विद्वानों ने इस चुनौतीपूर्ण कार्य को हाथ में लेकर वर्षों तक अलख जगाई और मराठी साहित्य की संख्यात्मक कोश–प्रणाली आधारित इस प्रकल्प को श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह के सात भागों में एक से ५७ बोल तक १०१२ विषयों (भेद–प्रभेद–प्रकार) में ग्रंथित व संगृहीत किया व अकारादिक्रम से एक अनुक्रमणिका (आठवां भाग) तैयार की जिससे अभीष्ट विषय को सम्बन्धित भाग, बोल, पृष्ठ से ज्ञात किया जा सके। वस्तुतः यह एक भागीरथी कार्य था, जिसका प्रणयन कर बाबूजी ने लाखों जिज्ञासुओं के लिए समस्त सूत्रों/शास्त्रों/आर्ष ग्रन्थों आदि को लगभग चार हजार पृष्ठों में प्रस्तुत कर इसे भी सतत–प्रवाही सुरसरि का रूप दे दिया। यह विशेष उल्लेखनीय है कि इसकी भाषा सरल, शास्त्रसम्मत, बोधपरक व सुगठित है। कहीं से किसी शब्द/शब्दों को निकालने पर अर्थ ही नहीं निकल पाता। अन्य शब्दों में कहें तो न्यूनतम शब्दों में अधिकतम ज्ञान उपलब्ध कराकर आपने 'गागर में सागर' भरने की कहावत को सार्थक कर दिया है और परिवर्तित जीवन मूल्यों, देश–काल में भी इसमें संकलित सिद्धान्त आज भी प्रासंगिक व शाश्वत है।

यहां लिखना अप्रासंगिक नहीं कि जैन विश्व कोष के प्रथम सूत्रधार रूप में साहित्यिक, स्वाध्यायी, शोध–छात्र, जिज्ञासुवर्ग आदि सदैव आपके ऋणी रहेंगे क्योंकि नैतिक/आध्यात्मिक शिक्षा के प्रसार, साहित्य संरक्षण/प्रकाशन क्षेत्र में आपका अवदान चिरस्मरणीय है व रहेगा।

ऐसे कालजयी ग्रन्थ का पुनर्प्रकाशन कर संस्था गौरवान्वित है क्योंकि वर्तमान में स्वाध्याय के प्रति निरन्तर रुचि बढ़ रही है और इस स्थिति में इसकी उपादेयता की कभी भी कमी नहीं होगी। इसके प्रणयन में लगनपूर्वक सतत् श्रमसाध्य कार्य करने वाले लेखक महानुभावों के प्रति हम आभारी हैं और बाबूजी के प्रति श्रद्धावनत भी क्योंकि वे स्वयं ग्रन्थालय में उपस्थित रहते व इसकी गति/प्रगति से भिज्ञ रहकर आवश्यक सुझाव भी देते रहते। सन् १६१३ में संस्थापित सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था ने २०० से अधिक ग्रन्थ/सूत्र/थोकड़े/स्तवन संग्रह प्रकाशित कर अग्रणी व अहम् भूमिका का निर्वहन किया है और बोल संग्रह तो अनुपमेय है ही।

प्रस्तुत आवृत्ति के प्रकाशन से पूर्व इसे हुक्मेश शासन के वर्तमान आचार्य श्री नानेश के भावी पट्टधर युवाचार्य श्री रामलालजी म.सा. ने आद्योपान्त अवलोकन कर आवश्यक सुझाव प्रदान करने की महती कृपा की है, एतदर्थ हम हृदय से आभारी हैं।

निवेदक

**मोहनलाल सेठिया**
अध्यक्ष

**शांतिलाल सेठिया**
मंत्री

**केशरीचन्द सेठिया**
कोषाध्यक्ष एवं संयोजक

**चेतन प्रकाश सेठिया**
सदस्य

**रविन्द्र कुमार सेठिया**
सदस्य

साहित्य प्रकाशन समिति
(श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था)

—x—x—x—

# विषय सूची



स्व. सेठ भैरोंदानजी सेठिया

जन्म : 19 अक्टूबर, 1866

अवसान : 20 अगस्त, 1961

# संक्षिप्त जीवनी : दानवीर सेठ भैरोंदानजी सेठिया

बीकाणा के नरपुंगव, समाज भूषण, अदम्य साहस/अनुपम बुद्धि कौशल एवं औदार्य के प्रतीक श्रावक रत्न सेठ श्रीमान् भैरोंदानजी सेठिया से सेठिया परिवार ही नहीं, बीकानेर, राजस्थान तथा समग्र जैन समाज गौरवान्वित है। मरूधरा में शिक्षा–प्रसार, नैतिक/धार्मिक प्रकाशन एवं बहुआयामी सेवा की त्रिवेणी प्रवाहित कर आपने जहां अनुकरणीय आदर्श स्थापित किया वहीं उद्योग–व्यवसाय, लोकोपकारी कार्यों एवं संस्कार चेतना के क्षेत्रों में ऐतिहासिक कीर्तिमानों का सृजन भी किया। साधारण परिस्थितियों में जन्म लेकर आपने श्रमनिष्ठता, लगन, बुद्धि कौशल से सफलता की बुलन्दियां प्राप्त की, कल्पनातीत अर्थोपार्जन किया और मुक्त हस्त से समाज सेवा में इसका सदुपयोग कर समय की शिला पर सशक्त हस्ताक्षर किये।

## कस्तूरिया की कस्तूरी-सौरभ

सेठ श्री भैरोंदानजी का जन्म विक्रम संवत् १९२३ विजयादशमी को बीकानेर जिलान्तर्गत कस्तूरिया ग्राम में श्रीमान् सेठ धर्मचन्दजी के घर हुआ। अपने पितृश्री से धर्म परायणता, स्वधर्मी सहयोग एवं समाज सेवा के संस्कार विरासत में प्राप्त कर आपने इन्हें सदैव वृद्धिगत रखा। जीवन के हर क्षेत्र में सफलता अर्जित कर आपने सेठिया कुल का नाम देश–देशान्तर तक फैलाया तो कस्तूरी की सौरभ वत अपने कार्यों की सुरभि से कालजयी बन गये। आपके दो अग्रज–श्रीमान् प्रतापमलजी व श्रीमान् अगरचन्दजी थे एवं अनुज श्रीमान् हजारीमलजी थे। दो वर्ष की आयु में ही आपके पितृश्री का देहावसान हो जाने से आपकी शिक्षा में व्यवधान उपस्थित हो गया और आप नौ वर्ष की आयु में कलकत्ते पधारे। वहां से लौटकर शिवबाड़ी रहने लगे और तदनन्तर अपने अग्रज श्रीमान् अगरचन्दजी के पास बम्बई में रहकर व्यावसायिक ज्ञान प्राप्त किया। साथ ही अंग्रेजी, गुजराती

आदि भाषाएं भी सीखी।

## व्यावसायिक प्रतिभा-प्रस्फुटन

बम्बई में सामान्य नौकरी होते हुए भी आपने मितव्ययी जीवन यापन करके कुछ पूंजी संचित करली। इसमें आपकी धर्मपत्नी का पूर्ण सहयोग रहा, जो आदर्श गृहिणी थी; स्वभाव से मुदुल, धर्म परायण एवं श्रद्धानिष्ठ थी। सेठियाजी महत्त्वाकांक्षी थे और उनमें व्यावसायिक प्रतिभा थी अतः संवत् १९४८ में आप कलकत्ते चले गये और वहां मनिहारी तथा रंग की दुकान खोली एवं गोली सूता का कारखाना प्रारम्भ किया। अपने अध्यवसाय, परिश्रमशीलता, नम्रता, वचन की दृढ़ता, स्वभाव माधुर्य, सूझ–बूझ एवं व्यापारिक ज्ञान की बदौलत आपका व्यापार चमक उठा। क्रमशः आपने प्रयास करके बेल्जियम, स्विट्जरलैंड, बर्लिन आदि के रंग के कारखानों की तथा गॉब्लॉज आस्ट्रिया के मनिहारी कारखानों की सोल एजेंसियां प्राप्त कर लीं। फलतः आपका कार्यक्षेत्र विस्तृत हो गया और आपने 'ए.सी.बी. सेठिया एण्ड कम्पनी' नामक फर्म स्थापित करली। दक्ष तथा योग्य कर्मचारियों एवं अपनी प्रतिभा से व्यवसाय निरन्तर वृद्धिगत रहा।

## रंग व रसायन क्षेत्र में

अपने व्यवसाय को नवीन आयाम देने हेतु आपने रंग व रसायन क्षेत्र में प्रवेश किया और हावड़ा में 'दी सेठिया कलर एण्ड केमिकल वर्क्स लिमिटेड' नामक रंग का कारखाना खोला, जो भारतवर्ष में रंग का सर्वप्रथम कारखाना था। आप इसके मैनेजिंग डायरेक्टर थे और कारखाने में निर्मित माल की खपत के लिए आपने भारत के प्रमुख नगरों–कलकत्ता, बम्बई, मद्रास, करांची, कानपुर, देहली, अमृतसर, अहमदाबाद में अपनी फर्म की शाखाएं खोलीं। साथ ही जापान के औसाका नगर में भी आपने ऑफिस खोला और अनेक ट्रैवलिंग एजेन्ट नियुक्त किये, जिससे अधिकाधिक आर्डर मिल सके।

प्रथम विश्वयुद्ध (सन् १९१४) के दौरान भावों में आशातीत वृद्धि हो जाने से आपको रंग के कारखाने में अप्रत्याशित लाभ हुआ। चूंकि आपने श्रावक व्रतों को धारण कर चल अचल सम्पत्ति की मर्यादा कर रखी थी अतः निर्धारित सीमा से वृद्धि होने पर

आपने व्यवसाय से निवृत्त होना प्रारम्भ कर दिया। इधर आपने बीकानेर में 'बी सेठिया एण्ड सन्स' नामक व्यावसायिक प्रतिष्ठान स्थापित किया और सफलता पूर्वक संचालित कर इसे अपने आत्मज श्री पानमलजी को सौंप दिया।

## समाज सेवा एवं जन कल्याणकारी कार्य

प्रभूत अर्थोपार्जन के पश्चात् आपने समाज–सेवा क्षेत्र में प्रवेश किया। आपने बीकानेर में सन् १६१३ में धार्मिक पाठशाला, कन्या पाठशाला, सेठिया प्रिन्टिंग प्रेस, सेठिया जैन ग्रन्थालय आदि खोलकर शिक्षा–प्रसार, नैतिक संस्कार जागरण, समाज सेवा का सूत्रपात किया। संवत् १६७८ में आपके अग्रज श्रीमान् अगरचन्दजी अस्वस्थ हो गये थे। उन्होंने आपको कलकत्ते बुलाया और दोनों भाइयों ने समाज में शिक्षा एवं धर्म प्रचार के लिए "अगरचन्द भैरोंदान सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था" स्थापित करने का निर्णय लिया। कुछ दिनों के अनन्तर चैत्र कृष्णा ११ संवत् १६७८ को श्रीमान् अगरचन्दजी का स्वर्गवास हो गया। तत्पश्चात् श्रीमान् भैरोंदानजी एवं आपके ज्येष्ठ पुत्र श्री जेठमलजी सेठिया (दत्तक पुत्र श्री अगरचन्दजी) ने संस्थाओं के नाम रजिस्ट्री करवाई। कालान्तर में २१ सितम्बर सन् १६४४ को कलकत्ते में नवीन ट्रस्ट-डीड रजिस्टर्ड कराया। इसी क्रम में बीकानेर में धर्माराधना के स्थान की कमी को दृष्टिगत रखकर सेठिया सा. ने दिनांक २१ मार्च १६४६ को सेठिया कोटड़ी की रजिस्ट्री कराई। साथ ही संस्था के कार्यालय को बीकानेर में २८ मार्च १६४६ के ट्रस्ट-डीड द्वारा रजिस्टर्ड कराया।

## सतत् प्रवाही भागीरथी : सेठिया संस्था

सेठिया बन्धुओं की दूरदर्शिता का ही परिणाम है कि उन्होंने संस्था के नाम कलकत्ता में अचल सम्पत्ति दान में दी, जिसके किराये व संचित राशि के ब्याज से संस्था निरन्तर गतिमान है। आपके पुत्रों श्रीमान् जेठमलजी सेठिया, श्रीमान् पानमलजी सेठिया, श्रीमान् लहरचन्दजी सेठिया, श्रीमान् जुगराजजी सेठिया, श्रीमान् ज्ञानपालजी सेठिया ने संस्था की सेवा कर पूर्ण योगदान दिया ही सम्प्रति उनके पौत्र–प्रपौत्र आदि भी संस्था के उन्नयन/संचालन हेतु कार्यरत्त हैं।

संस्था द्वारा अब तक पाठशालाओं, छात्रवास, महिलाश्रम, सेठिया नाईट कॉलेज, ग्रन्थालय आदि द्वारा ज्ञान-प्रसार की अलख जगाई है तो सम्प्रति इसकी प्रवृत्तियों (नैतिक/धार्मिक प्रकाशन, होमियोपैथिक औषधालय, ग्रन्थालय, सिद्धान्त शाला, स्वधर्मी सहयोग आदि) द्वारा सेवा, शिक्षण संस्कार, ज्ञान–प्रसार की भागीरथी सतत् प्रवहमान है।

## साहित्य संरक्षक एवं धर्मानुरागी

सेठिया सा. लक्ष्मी के वरद् पुत्र थे फिर भी आपने सरस्वती की सदैव उपासना की। संस्था में योग्य एवं विद्वान कर्मचारियों की नियुक्ति कर आपने शिक्षा–प्रसार का महत्त्वपूर्ण कार्य तो किया ही सेठिया जैन ग्रन्थालय में नैतिक, धार्मिक व जैन साहित्य के दुर्लभ, महत्वपूर्ण ग्रन्थों का संकलन भी किया। यह ग्रन्थालय एक ज्ञान तीर्थ है। आप स्वयं धर्म परायण थे और नियमित रूप से सामायिक, स्वाध्याय व अन्य धर्मानुष्ठानों में संलग्न रहते थे। आपने सैंकड़ों थोकड़े, बोल, स्तवन–सज्झाय को संग्रहीत कर उनका प्रकाशन कराया। आपने ज्ञानोपदेश इकावनी, आत्म हित शिक्षा आदि की रचना भी की थी।

## अप्रमत्त साधक

आपकी जैनागमों एवं तात्विक ग्रन्थों में विशेष रूचि थी; पुस्तक प्रकाशन समिति गठित कर अपने निर्देशन में आपने श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह नामक विश्वकोश (आठ भाग) प्रकाशित कराया, जो जैन साधकों, सामान्य पाठकों एवं शोधार्थियों के लिए अनुपम ग्रन्थ है। ऐसे सन्दर्भ ग्रन्थ के लिए जैन समाज ही नहीं, साहित्यिक/साधक जगत भी आपका ऋणी है और रहेगा। आप कभी निष्क्रिय नहीं रहे, सदैव अपने समय को ज्ञानार्जन में व्यतीत करते। एक कर्मवीर, धर्मवीर, दानवीर के समन्वित जीवन से आप गृहस्थ योगी बन गये थे। आपकी करुण भावना अत्यन्त श्लाघनीय थी। समाज का कोई व्यक्ति, अभावग्रस्त छात्र या निर्धन उनके पास अपनी समस्या लेकर पहुंचता तो कभी निराश नहीं होता। सचमुच आपने भैरव व्रत साधना और दान कर अपने नाम को सार्थक किया। मुक्त हस्त से दान देना आपका जीवन पाथेय रहा। अनेक सामाजिक, धार्मिक, शैक्षणिक, साहित्यिक संस्थाओं के संचालन हेतु आपने जो कार्य किये, इतिहास के पृष्ठ साक्षी हैं।

## कुशल नेतृत्व

आपकी दानवीरता, समाज/धर्म की सेवा आदि का सम्मान कर श्री अखिल भारतवर्षीय श्वेताम्बर स्थानकवासी जैन कान्फ्रेन्स के कार्यकत्ताओं ने सन् १९२६ में आपको बम्बई में होने वाले सप्तम अधिवेशन का सभापति चुना। आपके नेतृत्व में सम्पन्न यह अधिवेशन अनेक दृष्टियों से महत्त्वपूर्ण व सफल सिद्ध हुआ। अपने अध्यक्षीय अभिभाषण में आपने जैन धर्म को विश्वधर्म रूप में प्रतिष्ठित करने की अपील की, जो समयोचित थी और आज भी प्रासंगिक है। अधिवेशन में लिये गये उल्लेखनीय निर्णयों में प्रमुख थे–श्वेताम्बर स्थानकवासी जैन समाज के हित के लिए अपना जीवन समर्पण करने वाले सज्जनों का एक 'वीर संघ' स्थापित करना, स्थानकवासी जैन शिक्षा प्रचार विभाग की स्थापना, जैन डायरेक्ट्री बनाना एवं तीनों जैन सम्प्रदायों की एक संयुक्त कान्फ्रेंस बुलाना।

## जन कल्याण कार्य एवं जन प्रतिनिधि

सेठिया सा. ने जन कल्याण कार्यों–प्रिन्स विजयसिंह मेमोरियल हॉस्पिटल निर्माण, अकाल सहायता एवं पशुधन बचाने हेतु आर्थिक सहयोग प्रदान किया और अग्रणी भूमिका का निर्वहन किया। समाज और धर्म की सेवा के साथ आपने बीकानेर नगर और राज्य की भी उल्लेखनीय सेवांए कीं। लगभग एक दशक तक बीकानेर म्युनिसिपल बोर्ड के कमिश्नर रहने के अनन्तर सन् १९२९ में आप सर्वप्रथम जनता की ओर से सर्व सम्मति से बोर्ड के वाइस–प्रेसिडेन्ट चुने गये।

सन् १९३१ में राज्य सरकार ने आपको ऑनरेरी मजिस्ट्रेट बनाया और आप लगभग सवा दो वर्ष तक बेंच ऑफ आनरेरी मजिस्ट्रेट्स (Bench of Honorary Magistrates) में कार्य करते रहे। उल्लेखनीय है कि आपके फैसले किये हुए मामलों की प्रायः अपीलें ही नहीं हुई। इससे आपकी नीर–क्षीर विवेकिनी न्यायबुद्धि स्वतः प्रमाणित होती है। सन् १९३८ में आप म्युनिसिपल बोर्ड की ओर से बीकानेर लेजिस्लेटिव एसेम्बली के सदस्य चुने गये और आपने निःस्वार्थ भाव से जनता की सेवा की।

## औद्योगिक क्षेत्र को अवदान

संयोग की बात है कि सन् १९३० में सेठिया सा. को पुनः

औद्योगिक क्षेत्र में प्रवेश करना पड़ा। बीकानेर में बिजली की शक्ति से चलने वाला ऊन की गांठें बांधने का एक प्रेस योग्य कार्यकर्त्ताओं के अभाव में बन्द पड़ा था। आपने इसे खरीदकर बीकानेर में ऊन व्यवसाय का सूत्रपात किया। जहां कच्चा माल सीधा विलायत निर्यात होता था, बीकानेर में ही व्यवसाय बढ़ता गया। क्रमशः आपने सन् १९३४ में वूल बरिंग फैक्टरी स्थापित की और यहां का माल अमेरिका और लीवरपूल जाने लगा।

## राजकीय सम्मान : सामाजिक अभिनन्दन

तत्कालीन अंग्रेज सरकार व बीकानेर के शासक महाराजा श्री गंगासिंहजी द्वारा आपको विशिष्ट सेवाओं, स्वामिभक्ति, प्रजावत्सलता, जनकल्याण कार्यों हेतु सम्मानित किया गया था। दिनांक ६ अक्टूबर १९२७ को सर गंगासिंह बहादुर द्वारा हस्ताक्षरित व मुहर अंकित कर 'खास रुक्के' का सम्मान, ३० सितम्बर १९४१ को कैफियत का सम्मान व रजन छडी/चपरास का सम्मान इसमें मुख्य है।

सामाजिक संस्थाओं द्वारा इन्हें बीकानेर, ब्यावर, कलकत्ता आदि संघों ने धर्म भूषण, समाज रत्न, समाज भूषण आदि उपधियों से विभूषित किया और अभिनन्दित किया। परन्तु आप लोकैषणा से दूर सादगी पूर्ण जीवन में विश्वास करते हुए स्वयं को समाज का सेवक मानते रहे।

## आदर्श श्रावक

आपका जीवन धार्मिक विचारों से ओत–प्रोत रहा और आप सांसारिक वैभव में भी निर्लिप्त रहे। आपने श्रावक व्रत अंगीकृत कर मर्यादा पूर्ण व त्याग–प्रत्याख्यान सहित जीवन यापन किया। आवश्यक वस्तुओं के अतिरिक्त १०० रुपयों से अधिक का त्याग कर आदर्श उपस्थित किया था सच्चे श्रावक का।

सदैव कर्मठ, स्वावलम्बी, साहसी, अध्यवसायी व श्रमनिष्ठ रहकर आपने हर क्षेत्र में सफलता के कीर्तिमान स्थापित किये। ऐसे धर्मनिष्ठ आदर्श श्रावक व अनुपम साधक पर बीकानेर गौरवान्वित है। आपका २० अगस्त १९६१ को देहावसान हो गया। पार्थिव रूप में आप भले ही आज विद्यमान नहीं परन्तु आपका यशः शरीर अमर है जो युगों तक समाज की प्रेरणा देता

रहेगा। मानव देह में देवतुल्य, अप्रमत्त साधक, सादा जीवन उच्च विचार को मानने वाले, विराट व्यक्तित्व को शब्दों में बांधना कठिन है।

## इतिहास पुरुष

सेवा, शिक्षा–प्रसार, उद्योग–व्यवसाय, सात्विकता, दानवीरता, कर्मशीलता आदि क्षेत्रों में इतिहास सृजित करने वाले 'इतिहास पुरुष' श्री भैरोंदानजी सा. सेठिया सामाजिक, व्यापारिक, औद्योगिक, धार्मिक, शैक्षणिक इतिहासों के पृष्ठों में अमर हैं। ओसवाल जाति का इतिहास, भारतीय व्यापारियों का इतिहास, भारत के व्यापारी, ओसवाल अमरवेल, साधु सम्मेलन का इतिहास, जैन कान्फ्रेंस का इतिहास, कान्फ्रेंस गौरव ग्रन्थ, बीकानेर राज्य में मारवाड़ी वर्ग की भूमिका, रेवेन्यू डिपार्टमेन्ट बीकानेर सन् १६३२ की रिपोर्ट, कार्यवाही राज्यसभा राज्य श्री बीकानेर आदि में समाविष्ट आपकी-जीवन गाथा प्रेरणास्पद व अनुकरणीय है।

—x—x—x—

# श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया

# जैन पारमार्थिक संस्था : संक्षिप्त परिचय

शिक्षण, नैतिक आध्यात्मिक ज्ञान-प्रसार, बहुआयामी सेवा एवं संस्कार-चेतना क्षेत्रों में कीर्तिमानीय व स्तुत्य कार्य करने वाले नर-पुंगव सेठिया-बंधुओं (श्री अगरचन्दजी वं श्री भैरोंदानजी) पर बीकाणा, राजस्थान और सेठिया वंश ही नहीं, सम्पूर्ण भारतवर्ष गौरवान्वित है। इस परिवार में जन्मे सेठ श्री धर्मचन्दजी धन्य हैं, जिनके आत्मज–द्वय ने परिश्रम, लगन, निष्ठा व अध्यवसाय से विपुल अर्थोपार्जन तो किया ही, बीकानेर में–**श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था**–रूपी वटवृक्ष का बीजारोपण कर इसे जीवन्त तीर्थ बना दिया। यह एक सुखद व ज्ञातव्य तथ्य है कि इस आत्मनिर्भर संस्था ने अद्यावधि–९० वर्षीय समय-फलक पर अपनी पृथक् पहचान बनाई है और सातत्य का इतिहास सृजित कर अनेक क्षेत्रों में अनुपम व बेजोड़ कार्य किया है तथा भविष्य में भी इस परम्परा को अक्षुण्ण रख कर दिन–ब–दिन उन्नयन हेतु पथारुढ रहेगी।

## पृष्ठ भूमि

सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था की स्थापना महज एक संयोग नहीं वरन् इसके पीछे थी सेठिया बन्धुओं की गहन व दूरदर्शी सोच तथा तत्कालीन बीकानेर की परिस्थितियां। श्रीमान् भैरोंदान जी सेठिया स्वयं तत्त्व ज्ञानी थे और बाल वर्ग में संस्कार चेतना जागृत करना उनका ध्येय था। उस समय बीकानेर में जैन पाठशाला के अतिरिक्त कोई अन्य संस्था/पाठशाला नहीं थी, जहां जैन बालकों को धर्मशास्त्र, नीतिशास्त्र, प्राकृत व व्यावहारिक ज्ञान मिल सके। आप उत्तराध्ययन सूत्र की निम्नांकित गाथा का महत्त्व पूर्णरूपेण जानते थे, जिसमें कहा गया है कि जैसे डोरे सहित सूई कहीं गिर जाय तो नष्ट नहीं होती या नहीं खोती उसी प्रकार श्रुत ज्ञान युक्त जीव संसार में दिग्भ्रान्त नहीं होता:—

**''जहा सूई सुसुत्ता प-डिया वि न विणस्सई।**
**तहा जीवो ससुत्तो संसारे वि न विणस्सई।।**

अतः सन् १९१३ (वि.सं. १९७०) में आपने जैन बाल पाठशाला (Jain National Seminary) की स्थापना की जिसका उद्देश्य धार्मिक और व्यापारिक शिक्षा देकर धार्मिक भावना से पूर्ण सफल व्यापारी व गृहस्थ बनाना था। लगभग एक दशक तक अनवरत कार्य करने के अनन्तर आपने उच्च शिक्षा, नैतिक साहित्य प्रकाशन, समाज सेवा, जन सेवा आदि क्षेत्रों में नये युग का सूत्रपात किया। आपने **''सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था''** का गठन कर इसकी व्यवस्था, सार–संभाल हेतु ट्रस्ट, मैनेजिंग व जनरल कमेटियां नियत कीं। इसके अन्तर्गत सन् १९१५ में प्रकाशन विभाग, १९२१ में कन्या पाठशाला, १९२२ में ग्रन्थ भण्डार, १९२३ में संस्कृत प्राकृत विद्यालय, सन् १९२३ में समाज–सेवा विभाग तथा सन् १९२५ में श्राविकाश्रम की स्थापना हो चुकी थी। सभी विभाग अपने क्षेत्रों में कार्यरत थे परन्तु विधिवत् संस्था के गठन से उनमें स्थायित्व की स्थिति बनी। प्रकाशन के नाम पर तत्कालीन बीकानेर में संस्था ही प्रथम प्रतिष्ठान था, जिसमें सन् १९२४ में सेठिया सा. ने निजी प्रिन्टिंग प्रेस खोला और उसमें नैतिक, धार्मिक, आध्यात्मिक साहित्य का प्रकाशन प्रारम्भ किया। इसी क्रम में सन् १९२८ में संस्था में सेठिया जैन छात्रावास भी स्थापित कर दिया गया, जिसमें रहकर छात्र नैतिक व धार्मिक संस्कारों के साथ व्यावहारिक ज्ञान प्राप्त करते।

संस्था की स्थापना व इसके उद्देश्य हेतु सेठिया-बन्धुओं की मूर्तियों के नीचे प्रस्तर पट्ट में निम्नानुसार लिखा गया हैः–

वासी बीकानेर के, अगरचन्द कुलचन्द।
नियम व्रत शुद्ध पालते, सेठ धरमसी नन्द।।१।।
वे श्रावक समुदार चित्त, भ्राता भैरवदान।
दोनों ने मिलकर दिया, ज्ञान हेतु धन दान।।२।।
शुभ–संवत् उगणीस सौ, सत्तर ऊपर जान।
संस्था श्री पारमार्थिक, स्थापित की शुभ जान।।३।।

इसी उद्देश्य को संस्कृत भाषा में रूपायित कर अंकित किया गया हैः–

अज्ञानं तमसां पतिं, विदलयन् सत्यार्थमुक्दासयन्।

भ्रान्तान सत्पथ दर्शनेन सुखदे मार्गे सदा स्थापयन्।।
ज्ञानालोक विकासनेन सततं भूलोक मालोकयन्।
बीकाणे अगरचन्द भैरव कृतः पीठः सदा राजनाम्।।

अर्थात् अज्ञान अन्धकार दूर करने, ज्ञानालोक को विकसित करने और सत्पथ पर पथारूढ़ करने हेतु बीकानेर के अगरचन्द भैरोंदान ने एक ज्ञान पीठ की स्थापना की, जो अनवरत ज्ञान का प्रकाश फैलाती रहेगी।

विगत ८५ वर्षों में संस्था द्वारा समय-समय पर आवश्यकतानुसार प्रवृत्तियों का संचालन किया और समाज, बीकानेर, शिक्षा, समाज सेवा, जन कल्याण, ज्ञान-प्रसार, संस्कार निर्माण में कीर्तिमान स्थापित किये। संस्था के कार्य संचालन में श्रीमान् जेठमल जी सा. सेठिया का उल्लेखनीय योगदान रहा। आपने लगभग पांच दशक तक संस्था के मंत्री रहकर निष्ठा व लगन पूर्वक जो बहुआयामी सेवा की वह संस्था के इतिहास में अविस्मरणीय है। आपका सम्पूर्ण जीवन साधनामय रहा। प्रतिदिन नियमित सामायिक व स्वाध्याय आपका जीवन पाथेय रहा। वर्षों तक आपने पं. श्री पन्नालालजी म.सा. के सान्निध्य में सैंकड़ों थोकड़ों को लिपिबद्ध कर उन्हें प्रकाशित कराया। समग्र जैन समाज, स्वाध्यायी वर्ग व शोधकर्मी संस्था के इस कार्य हेतु ऋणी रहेंगे क्योंकि थोकड़ों की पुरा लोक विधा को प्रकाशित करने में संस्था ने ही अग्रणी भूमिका का निर्वहन किया है।

श्रीमान् जेठमल जी सा. सेठिया ने नैतिक/ आध्यात्मिक साहित्य प्रकाशन प्रवृत्ति को गतिमान रखा। ५ मई १९७४ को आपके संथारा पूर्वक देहावसान के पश्चात् १२ मई १९७४ को श्रीमान् जुगराजजी सेठिया संस्था के मंत्री बने। आपने जनवरी ९४ तक संस्था की सेवा की। आपके कार्यकाल में भी साहित्य–प्रकाशन तथा अन्य प्रवृत्तियों का पूर्ण विकास हुआ। अध्यक्ष एवं मंत्री के रूप में भी आपकी सेवाएं उल्लेखनीय हैं। श्री भंवरलालजी सेठिया (आत्मज श्री पानमलजी सेठिया) भी जुलाई १९९२ तक संस्था के अध्यक्ष रहे।

वर्तमान में संस्था के ट्रस्टी व पदाधिकारियों के नाम निम्नानुसार हैं:–

१. श्री मोहनलालजी सेठिया : अध्यक्ष
२. श्री शान्तिलालजी सेठिया : मंत्री
३. श्री केशरीचन्दजी सेठिया : कोषाध्यक्ष एवं संयोजक साहित्य प्रकाशन समिति
४. श्री चेतनप्रकाशजी सेठिया : ट्रस्टी
५. श्री महेन्द्र कुमारजी सेठिया : ट्रस्टी

ज्ञातव्य है कि संस्था को आत्म निर्भर बनाने हेतु संस्थापकों द्वारा संस्था के नाम से कलकत्ता में मकान दान में किये हैं, जिनके किराये की आय से संस्था का खर्च चलता है। यह उनकी दूर दृष्टि थी, जिससे संस्था निरन्तर कार्यरत रह सकेगी।

संस्थापकों द्वारा सेठिया कोटड़ी का दान भी विशेष महत्वपूर्ण है। ज्ञान-ध्यान, तपाराधना, संत सतियांजी के प्रवचन व अन्य धर्मानुष्ठानों हेतु सेठिया कोटडी का दान सेठिया परिवार द्वारा समाज को लाभान्वित करने की दिशा में 'मील का पत्थर' है।

वर्तमान में कार्यरत विभागों का परिचय निम्नानुसार है:–

## १. सेठिया जैन होमियोपैथिक औषधालय

बीकानेर में सर्वप्रथम होमियोपैथिक चिकित्सा को प्रारम्भ करने का श्रेय श्रीमान् भैरोंदान जी सेठिया को ही है। जन कल्याण की इस प्रवृत्ति से अद्यतन लाखों व्यक्ति निःशुल्क लाभान्वित हुए हैं। अर्द्धशताब्दी से अधिक अवधि पूर्व स्थापित इस विभाग द्वारा लोकोपकारी क्षेत्र में कीर्तिमानीय कार्य किया गया है।

औषधालय की सेवा द्वारा संस्था का नाम पूरे राज्य सहित अनेक प्रान्तों में ही नहीं विदेशों में भी रोशन हुआ है। यहां निःशुल्क चिकित्सा की जाती है। साथ ही संस्था द्वारा निर्धन व असहाय रोगियों का पथ्य व दूध आदि के लिए आर्थिक सहयोग का भी प्रावधान है। नगर में आज भी इस औषधालय की पृथक् पहचान है। संस्था, इस विभाग द्वारा की गई जन-कल्याण की सेवा से गौरवान्वित है। यह सुखद संयोग है कि वर्तमान मंत्री श्री शांतिलालजी सेठिया स्वयं औषधालय में उपस्थित रहकर रोगियों को चिकित्सा उपलब्ध कराने हेतु सजगता से संलग्न है।

## २. सेठिया जैन ग्रन्थालय

बीकानेर के प्राचीन ग्रन्थालयों में संस्था के ग्रन्थालय का विशिष्ट व गौरवपूर्ण स्थान है। इसमें लगभग १८,००० ग्रन्थ, १२०० पत्र-पत्रिकाओं की फाईलें, १८०० हस्तलिखित ग्रन्थ आदि संग्रहीत हैं। ग्रन्थालय में उच्च कोटि के ज्ञान वर्द्धक दुर्लभ ग्रन्थ हैं, जिन्हें न्याय-दर्शन, काव्य-नाटक, उपन्यास-कहानी, इतिहास—पुरातत्व, मनोविज्ञान, चिकित्सा, हिन्दी-संस्कृत-प्राकृत-गुजराती-राजस्थानी —अंग्रेजी, फ्रेंच, अरबी साहित्य, पत्राकार, सन्दर्भ—कोश, गणित आदि विभागों में वर्गीकृत किया गया है। लगभग दो शताब्दियों पूर्व प्रकाशित अनेक अलभ्य ग्रन्थ भी इस ग्रन्थालय को सुशोभित करते हैं। संस्कृत साहित्य, होमियोपैथिक चिकित्सा, जैनधर्म/दर्शन, संस्कृत साहित्य का तो यहां ऐसा भन्डार है कि विद्वानों व अनुसंधिन्सुओं को एक साथ वांछित ग्रन्थ यहां उपलब्ध हो जाते हैं। वेद, उपनिषद्, रामायण, सेक्रेड बुक्स आफ ईस्ट एन्ड वेस्ट, एन्साक्लोपीडिया ब्रिटानिका, हिस्टोरियन्स हिस्ट्री, हिन्दी विश्वकोष, हिन्दी मानक कोष, संस्कृत—प्राकृत कोष, एन्साइक्लोपीडिया ऑफ यूनिवर्सल नॉलेज आदि विशिष्ट ग्रन्थों के सेट अपने आप में अनुपम व बेजोड़ हैं।

विद्वत्जनों व शोधकर्त्ताओं को ग्रन्थालय में बैठकर अध्ययन की सुविधा उपलब्ध है।

## ३. सेठिया जैन सिद्धान्त शाला

इस विभाग द्वारा विरक्त/मुमुक्षु वर्ग व सन्त मुनिराजों तथा महासतियांजी के अध्यापन की व्यवस्था की जाती है। संस्था को गौरवानुभूति है कि अब तक इस विभाग से शताधिक सन्त—सतियांजी व मुमुक्षु वर्ग लाभान्वित हुए हैं। दीक्षा अंगीकृत करने से पूर्व ज्ञानाभ्यास करने व तदनन्तर समाज को सच्ची दिशा-निर्देशन कर जैन धर्म की प्रभावना करने से उनका योगदान महत्त्वपूर्ण है। इस विभाग द्वारा समय—समय पर पंडित, विद्वान व शिक्षक उपलब्ध कराये जाते हैं ताकि छात्र/संत-सती वर्ग अपनी प्रतिभा को उजागर कर सके, लेखन में प्रवृत्त हो सके और अपनी वक्तृत्व कला का विकास कर सकें। दीप से दीप जलाने का यह कार्य निस्संदेह ज्ञानालोक फैलाने में महती भूमिका है।

## ४. नैतिक धार्मिक प्रकाशन

संस्था द्वारा प्रकाशन क्षेत्र में अभूतपूर्व योगदान दिया गया है। अब तक लगभग २०० ग्रन्थों (सूत्रों, थोकड़ों, स्तवन संग्रहों आदि) का प्रकाशन मील के पत्थर वत है। कतिपय पुस्तकों की २५ आवृतियां तक प्रकाशित हो जाना इनकी लोकप्रियता को उजागर करता है। संस्था के प्रकाशनों को निम्नांकित वर्गों में विभाजित किया जा सकता है:–

**जैन विश्वकोश**–श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह भाग १ से ८ (जैन धर्म, दर्शन, आचार, सिद्धान्तों का प्रमाणिक कोश जो समग्र जैन समाज, श्रमण-श्रमणी वर्ग, साधकों, स्वाध्यायियों एवं शोधार्थियों द्वारा समान रूप से समादृत है।)

**जैन आगम सूत्र**--नन्दी सूत्र, दशैवकालिक, प्रश्न व्याकरण सूत्र, उत्तराध्ययन सूत्र, आचारांग सूत्र (भावार्थ, अन्वयार्थ, सटिप्पण)

**थोकड़ा**–जैन ज्ञान थोकड़ा संग्रह भा. १ से ५, भगवती सूत्र के थोकड़े भा. १ से ६, पन्नवणा सूत्र के थोकड़े भा. १ से ३, पच्चीस बोल का थोकड़ा, तैतीस् बोल का थोकड़ा, रूपी अरूपी का थोकड़ा, ज्ञान लब्धि का थोकड़ा, गति आगति का थोकड़ा, १४ गुणस्थान का थोकड़ा, नय प्रमाण का थोकड़ा, छत्तीस बोल।

**काव्य/स्तवन/ढाल-सज्झाय**–श्रावक स्तवन संग्रह भा. १ से ३, जैन सुबोध स्तवन संग्रह, मांगलिक स्तवन संग्रह भा. १ से २, ज्ञानोपदेश इकावनी, आत्म हितोपदेश, अंजना सती का रास, मुनि गुण सवैया–इकतीसा, प्रार्थना, विविध ढाल संग्रह, जैन जवाहिर पद्य संग्रह, मेरी भावना, हितशिक्षा दोहावली।

**जैन धर्म/दर्शन/स्वाध्याय/आराधना**–कर्मप्रकृति, आलोयणा, आलोयणा संग्रह, वृहदालोयणा, सामायिक प्रतिक्रमण सूत्र मूल, सामायिक सूत्र सार्थ, प्रतिक्रमण सूत्र, शील रत्न सार संग्रह, ज्ञानमाला नं. १/२, रत्नाकर पच्चीसी, सामायिक तथा नित्य नियम, धर्म बोध संग्रह, महावीर स्तुति, जैनदर्शन, नमिपव्वजा, श्रावक के बारहव्रत विस्तार व संक्षिप्त टीप, पंच कल्याणक टीप, प्रकरण संग्रह भा. २, सम्यक्त्व पराक्रम, सोलह सती, गणधरवाद भा. १ से ३, विनयचन्द चौबीसी, सम्यक्त्व के ६७ बोल, पांच समिति तीन गुप्ति, शालिभद्रजी री लोवड़ी।

**विविध**—मयणरेहा सती चौपाई, सच्चा दहेज, नैतिक और धार्मिक शिक्षा (प्राइमर) नीतिशिक्षा प्रथम/द्वितीय भाग, शिक्षा संग्रह भा. १ से ३, कर्त्तव्य कौमुदी प्रथम, द्वितीय ग्रन्थ, प्रस्तार रत्नावली, नीति दीपक शतक, जैन सिद्धान्त कौमुदी (अर्द्धमागधी), सूक्ति संग्रह, शिक्षासार संग्रह, अर्द्धमागधी शब्द रुपावलि, अर्द्धमागधी धातु रुपावलि, कन्या कर्त्तव्य शिक्षा, संक्षिप्त कानून संग्रह, हिन्दी बाल शिक्षा प्राईमर व प्रथम से षष्ठ भाग।

**सूक्ष्माक्षरी ग्रन्थ**—उत्तराध्ययन सूत्र (ब्लॉक) दशवैकालिक सूत्र (ब्लॉक)।

**विशेष**—जैन सिद्धान्त बोल संग्रह की नवीन आवृत्ति प्रकाशनाधीन है।

पूर्व में प्रकाशित ग्रन्थों/थोकड़ों की नवीन आवृत्तियां प्रकाशित हो रही हैं, जो स्वाध्यायियों, पाठकों एवं साधकों के लिए महत्त्वपूर्ण हैं। ग्रन्थालय, चिकित्सालय आदि अन्य संस्थाओं द्वारा भी संचालित हैं परन्तु धार्मिक, नैतिक साहित्य का प्रकाशन विरले लोगों ने ही किया है। ज्ञातव्य है कि संस्था अपने प्रकाशनों का मूल्य लागत एवं उससे भी कम रखती है।

## सिंहावलोकन

इस तरह कहा जा सकता है कि संस्था की अनेक महत्त्वपूर्ण प्रवृत्तियां रही हैं, जिनसे समाज व शिक्षा जगत को उल्लेखनीय योगदान मिला है। इनमें संस्कृत प्राकृत विद्यालय, बाल पाठशाला, कन्या पाठशाला, विद्वत् समाज, श्राविकाश्रम, वर्धमान स्कूल, किंडर गार्टन स्कूल आदि द्वारा संस्था ने शिक्षा प्रसार, ज्ञान–प्रसार व संस्कार चेतना के क्षेत्र में विशेष कार्य किया है। इनके अतिरिक्त सन् १९२९ में बीकानेर में प्रथम कॉलेज--सेठिया नाईट कॉलेज स्थापित किया गया जो लगभग दो दशक तक कार्यरत रहा। उच्च शिक्षा का मार्ग प्रशस्त करने में सेठिया नाईट कॉलेज का अग्रणी स्थान है। इसके माध्यम से हिन्दी व अन्य विश्वविद्यालयों की परीक्षाएं देकर सैंकड़ों छात्रों ने ज्ञानार्जन किया है। सन् १९२८ में संस्थापित सेठिया जैन छात्रावास सन् १९९३ तक कार्यरत रहा। संस्था गौरवान्वित है कि इन दोनों विभागों में अध्ययन कर सैंकड़ों विद्वान, लेखक, पत्रकार, प्रोफेसर, डाक्टर, इंजीनियर तैयार हुए जिन्होंने समाज सेवा, शिक्षण, चिकित्सा,

इंजीनियरिंग क्षेत्र में महत्त्वपूर्ण कार्य किया व कर रहे हैं। छात्रवृत्ति प्रदान कर भी संस्था ने अनेक छात्रों के जीवन निर्माण में योगदान दिया है।

पूरा विश्वास है कि संस्था निरन्तर कार्यशील रहकर शिक्षा/ ज्ञान प्रसार, जनोपयोगी कार्यों में प्रवृत्त रहकर अपने उद्देश्यों की पूर्ति करती रहेगी।

निवेदक
**शांतिलाल सेठिया**
मंत्री

# सम्मतियाँ

## 'जैन प्रकाश' (बम्बई ता. १० अक्टूबर १६४०)

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह (प्रथम भाग)।

संग्रहकर्त्ता—भैरोंदानजी सेठिया,

प्रकाशक—सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर, पृष्ठ ५००।

उपरोक्त बोल संग्रह में प्रथम बोल से पांचवें बोल तक संग्रह किया गया है। इस संग्रह से वर्तमान जैन साहित्य में एक बड़ी क्षति की पूर्ति हुई है। इस संग्रह को हम "जैन विश्व कोष" भी कह सकते हैं। प्रत्येक बोल इस खूबी से संग्रह किया गया है कि उस बोल से सम्बन्ध रखने वाले प्रत्येक विषय को इसमें स्पष्ट कर दिया है। प्रत्येक बोल के साथ जैनशास्त्र स्थल का भी संपूर्ण रूप से उल्लेख किया है। अतः जिज्ञासु और विद्यार्थियों के लिये यह संग्रह बहुत ही उपयोगी है।

पक्की जिल्द, बढ़िया कागज और सुन्दर छपाई से पुस्तक को बहुत ही आकर्षक रूप से तैयार किया गया है। इस दृष्टि से मूल्य बहुत कम है।

सेठियाजी ने इसमें जो प्रयास किया है, उसके लिए हम उनको धन्यवाद देते हैं।

## 'स्थानकवासी जैन' (अहमदाबाद ता. १२-१-१६४१)

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह (प्रथम भाग)

संग्रहकर्त्ता—भैरोंदानजी सेठिया

प्रकाशक—सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर।

पाकुं सोनेरी पुठ्ठुं, डेमी ८ पेजी साइजना पृष्ठ ५००।

जैन फिलासोफी केटली समृद्ध अने संगीन छे तेनो पुरावो आ ग्रन्थ अति संक्षेप मां आपी दे छे। अभ्यासी ने कया विषय पर जाणवुं छे तेनी माहिती अकारादि थी आपेल अनुक्रमणिका पर थी मली रहे छे। उपाध्याय श्री आत्मारामजी महाराजे विद्वत्ता भरी

भूमिका लखी छे।

आज सुधी मां तत्त्वज्ञान विषय ने स्पर्शतां संख्या बन्ध पुस्तकों आ संस्था तरफ थी बहार पड्या छे। तेमां आ एक नो सुन्दर उमेरो करी संस्थाए जैन समाजनी सुन्दर सेवा बजावी छे।

श्रीमान् सेठ भैरोंदानजी सा. ७२ वर्ष नी वयना वृद्ध होवा छतां तेओनी उदारता अने जैन धर्म प्रत्येनी अभिरुचि अने प्रेम केटलो छे ते तेमना आ संग्रह शोख थी जणाइ आवे छे। जैन समाजना अनेक धनिको पैकी मात्र ५–५० जो जैन साहित्य ना शोखीन निकले तो जैन साहित्य रूप बगीचो नव पल्लवित बनी जाय तेमां सन्देह न थी। श्री सेठियाजी ने तेमना आवा जैन तत्त्व ज्ञान प्रत्येना प्रेम बदल धन्यवाद घटे छे।

आ ग्रन्थ मां आत्मा, समकित, दण्ड, जम्बूद्वीप, प्रदेश परमाणु, त्रस, स्थावर, पांच ज्ञान, श्रुतचारित्र धर्म, इन्द्रियाँ, कर्म, स्थिति, कार्य्य, कारण, जन्म, मरण, प्रत्याख्यान, गुणस्थान, श्रेणी, लोग, वेद, आगम, आराधना, वैराग्य, कथा, शल्य, ऋद्धि, पल्योपम, गति, कषाय, मेघ, वादि, पुरुषार्थ, दर्शन वगेरे संख्या बन्ध विषयों भेद–उपभेदों अने प्रकारो थी सविस्तर वर्णवामां आव्या छे। आ ग्रन्थ पाठशालाओं मां अने अभ्यासियों मां पाठ्यपुस्तक तरीके खूबज उपयोगी नीवड़ी शके तेम छे।

## श्री साधुमार्गी जैन पूज्य श्री हुक्मीचन्दजी महाराज की सम्प्रदाय का हितेच्छु श्रावक मण्डल रतलाम का निवेदन पत्र (मिति पौष शुक्ला १५, सं. १९९७)

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह (प्रथम भाग)

संग्रहकर्त्ता–भैरोंदानजी सेठिया, बीकानेर

प्रकाशक–सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर।

पुस्तक श्रीमान् सेठ सा. की ज्ञान जिज्ञासा का प्रमाण स्वरूप है। पुस्तक के अन्दर वर्णित सैद्धान्तिक बोलों की संग्रहशैली एवं उनका विवरण बहुत सुन्दर रीति से दिया गया है। भाषा भी सरल एवं आकर्षक है। पुस्तक के पठन–मनन से साधारण मनुष्य भी जैन तत्त्वों का बोध सुगमतापूर्वक कर सकता है। पुस्तक का कद एवं जिल्द की सुन्दरता देखते हुए न्योछावर नाम मात्र है। प्रत्येक जैन

को तात्त्विक बोध करने के लिए उपयोगी है। सेठ सा. की तत्त्वरुचि और तत्त्वप्रचार की भावना प्रशंसनीय है। आपने साहित्य प्रचार में अपनी लक्ष्मी का सदुपयोग बहुत किया व कर रहे हैं।

**Dr. Banarsi Das Jain** M.A. (Punjab) Ph.D. (London)

Lecturer, Oriental College, Lahore, 7-2-41

It has given me much pleasure to go through the, book 'Shri Jain Siddhanta Bol-Sangarah' Part-I compiled by Sri Bhairodan Sethia of Bikaner. Sethia Ji is a veteran student of Jainism being a practical follower of the teachings of Lord Mahavira. He is, thus, fully competent for the task he has undertaken. The book which is a mine of information about Jain doctrines is planned on the model of the 'Thananga Sutra' where in the fundamental categories are grouped together according to the number of their sub-divisions. Consequently the Thananga Sutra is the chief source for the greater part of the book. The present part covers categories and principles comprising one to five sub-divisions. It consists of 423 Bols or formulas.

The Bol-vichar or exposition of these formulas forms the bed rock of the Jain Siddhanta on which alone a sure structure of Jain studies can be built. For this reason the book will prove highly useful to students of Jain philosophy. Sethia Ji has rendered great service to the cause of Jainism by writing this book and has thereby put Jain scholars under a deep debt of gratitude.

The subject-index attached to the volume has greatly enhanced its value.

I am eagerly awaiting the other parts of the work.

**बनारसीदास जैन** एम.ए., पी.एच.डी.

युनिवर्सिटी लेक्चरर, ओरिएण्टल कॉलेज, लाहोर

बीकानेर निवासी श्री भैरोंदानजी सेठिया द्वारा संकलित

'श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह' का प्रथम भाग पढ़कर मुझे बड़ा हर्ष हुआ। सेठियाजी भगवान् महावीर के सच्चे अनुयायी और जैन दर्शन के पुराने अभ्यासी हैं। इसलिए अपने हाथ में लिए हुए काम के वे पूर्ण अधिकारी हैं। पुस्तक जैन सिद्धान्त विषयक सूचनाओं की खान है इसकी विषय व्यवस्था ठाणांग सूत्र के अनुसार की गई है, जहाँ सभी विषय उनके उपभेदों की संख्या के अनुसार इकट्ठे किए गये हैं। इसके फलस्वरूप पुस्तक का अधिक भाग ठाणांग सूत्र से लिया गया है। इस भाग में एक से लेकर पाँच भेदों वाले पदार्थ एवं सिद्धान्त तथा ४२३ बोल सन्निहित हैं।

बोलों का विचार या इन सिद्धान्तों का स्पष्टीकरण जैन दर्शन का आधार स्तम्भ है। जैन साहित्य का विशाल प्रासाद इन्हीं पर खड़ा किया जा सकता है। इस कारण से यह पुस्तक जैन दर्शन के अभ्यासियों के लिए बहुत लाभदायक सिद्ध होगी। यह पुस्तक लिखकर सेठियाजी ने जैन साहित्य की बहुत बड़ी सेवा की है और जैन विद्वानों को सदा के लिए अपना ऋणी बना लिया है।

पुस्तक के साथ लगी हुई विषय सूची ने इसकी उपयोगिता को बहुत बढ़ा दिया है।

मैं इसके दूसरे भागों की उत्सुकता से प्रतीक्षा कर रहा हूँ।

## भारतभूषण, शतावधानी पण्डित रत्न मुनि श्री १००८ श्री रत्नचन्द्रजी महाराज

श्रावक वर्ग में साहित्य प्रचार करने के क्षेत्र में जितनी लगन सेठियाजी 'श्री अगरचंदजी भैरोंदानजी' सा. में दिखाई देती है, उतनी लगन अन्य किसी में क्वचित् ही दिखाई देती होगी।

अभी उन्होंने एक–एक बोल का क्रम लेकर शास्त्रीय वस्तुओं का स्वरूप बताने वाली एक पुस्तक तैयार करने के पीछे अपनी देखरेख के अन्दर अपने पण्डितों द्वारा "श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह" के प्रथम भाग को तय्यार करवाने में जो अथाह परिश्रम उठाया है, वह अति प्रशंसनीय है। एक बोल से पाँच बोल तक का विभाग बिल्कुल तैयार हो गया है। उस विभाग का अवलोकन तथा सुधार करने के लिए पं. पूर्णचन्द्रजी दक अजमेर

तथा पालनपुर आकर उसे आद्योपान्त सुना गए हैं।

संक्षेप से पुस्तक जैनदृष्टि से बहुत ही उपयोगी है। जैन शैली तथा जैन तत्त्वों को समझने के लिए जैन तथा जैनेतर दोनों को लाभप्रद होगी।

ता. ३–७–४० पं. वसन्ती लाल जैन
घाटकोपर CèO उत्तमलाल कीरचन्द
(बम्बई) लाल बंगला, घाटकोपर।

## जैन धर्म दिवाकर, जैनागम रत्नाकर, साहित्य रत्न, जैन मुनि श्री १००८ उपाध्याय श्री आत्मारामजी महाराज (पंजाबी)

श्रीमान् पं. श्यामलालजी बी.ए. प्रस्तुत ग्रन्थ को दिखाने यहाँ आये थे। मैंने तथा मेरे प्रिय शिष्य पं. हेमचन्द्रजी ने ग्रन्थ का भली भाँति पर्यवेक्षण किया।

यह ग्रन्थ अतीव सुन्दर पद्धति से तैयार किया है। आगमों से तथा अन्य ग्रन्थों से बहुत ही सरस एवं प्रभावशाली बोलों का संग्रह हृदय में आनन्द पैदा करता है। साधारण जिज्ञासु जनता को इस ग्रन्थ से बहुत अच्छा ज्ञान का लाभ होगा। प्रत्येक जैन विद्यालय में यह ग्रन्थ पाठ्यपुस्तक के रूप में रखने योग्य है। इससे जैन दर्शन सम्बन्धी अधिकांश ज्ञातव्य बातों का सहज ही में ज्ञान हो जाता है।

श्रीमान् सेठियाजी का तत्त्वज्ञान सम्बन्धी प्रेम प्रशंसनीय है। लक्ष्मी के द्वारा सरस्वती की उपासना करने में सेठियाजी सदा ही अग्रसर रहे हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रकाशन करके सेठजी ने इस दिशा में सराहनीय उद्योग किया है।

ता. २७–६–१६४० जैन मुनि उपाध्याय आत्माराम
(पञ्जाबी)
लुधियाना (पञ्जाब) लुधियाना।

## 'स्थानकवासी जैन' अहमदाबाद ता. ४-१-१६४१

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह द्वितीय भाग छट्ठा और

सातवाँ बोल। संग्रहकर्त्ता–शेठ भैरोंदानजी शेठिया, जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर। पाकुं पुठुं, मोटी साईज, पृष्ठ संख्या ४७५।

जैन आगमो माँ (१) द्रव्यानुयोग (२) गणितानुयोग (३) कथानुयोग अने (४) चरणकरणानुयोग एवा चार विभागो पाडवा मां आव्या छे तेमां सौथी प्रथम द्रव्यानुयोग छे जेनुं जाणपणुं श्रावक साधु वर्गे सौथी प्रथम करवानुं होय छे। अे जाणपणा पछीज बीजा विषय मां दाखल थतां ज्ञान विकास थाय छे। द्रव्यानुयोगएटले जैन धर्म नुं तत्त्वज्ञान। तत्त्वज्ञान ना फेलावा माटे शक्य प्रयत्नो करवा जोईए।

श्रीमान् शेठ भैरोदानजी जैन तत्त्वज्ञान जाणवा अने जनता ने जणाववा केटला उत्सुक छे ते आ प्रकाशन पर थी जणाय छे। तेओए प्रथम भाग प्रसिद्ध करी अेक थी पांच बोल सुधीनुं वृतान्त अगाउ आप्युं हतुं।

आजे छठा अने सातवां बोल नुं वृत्तान्त आ ग्रन्थ द्वारा अपाय छे। आ पुस्तक ने पांच भाग मां पूर्ण करवा इच्छा राखेल, पण जैन ज्ञान भंडार समृद्ध होवा थी जेम जेम वधारे अवलोकन थतुं जाय छे तेम तेम वधारे रत्नो सांपडता जता होई हवे धारवा मां आवे छे के कदाच पूर्ण करतां दश भाग पण थाय।

ठाणांग सूत्र मां १–२–३–४–५ अेवा बोलो नजरे पड़े छे पण ते संपूर्ण न होई शेठियाजी अे महा परिश्रम द्वारा अनेक विद्वान् साधुओं अने अनेक सूत्रो, भाष्यो, टीका अने चूर्णीवाला आगमो नो आश्रय लई बने तेटला वधु बोलो संग्रहवानो श्रम सेव्यो होइ आ ग्रन्थ मात्र ६ अने ७ अेम बे ज बोल मां ४५० पृष्ठ मां पूरो कर्यो छे।

जैन धर्मनी माहीति मेलववा इच्छनार आ ग्रन्थ नुं बारीकाइ थी अवलोकन करे तो ते मोटी ज्ञान सम्पत्ति मेलवी शके।

बोल ने टुंकाववा न इच्छतां स्वरूप पण दर्शाव्युं होइ ओछा जिज्ञासु ने पण वांचवानी प्रेरणा थाय छे। परदेशी राजा ना छ प्रश्नो, छ आरा, बौद्ध, चार्वाक, सांख्यादि छ दर्शनो नुं स्वरूप, मल्लिनाथादि सात जणे साथे दीक्षा लीधेल तेनुं वृत्तान्त, सात निन्हव, सप्तभंगी वगेरे अेक पछी अेक अेवी अनेक रसिक अने तात्त्विक बाबतो जाणवानी सहज उत्कंठा थई आवे छे।

आवा प्रयास नी अनिवार्य आवश्यकता छे अने तेथी ज

तेनुं गुर्जर भाषा मां अनुवाद करवा मां आवे तो अति जरूर नुं छे। साथे साथे दरेक धार्मिक पाठशाला मां आ ग्रन्थ पाठ्य पुस्तक तरीके चलाववा जेवुं छे। एटलुं ज नहीं पण अमे मानीए छीये के कोलेज मां भणातां जैन विद्यार्थियों माटे पण युनीवरसीटी तरफ थी मान्य थाय अे इच्छवा योग्य छे।

## श्री सौधर्म बृहत्तपागच्छीय भट्टारक श्रीमज्जैनाचार्य व्याख्यान वाचस्पति विजययतीन्द्र सूरीश्वरजी महाराज साहेब (ता. २-१-४२)

सर्वज्ञप्ररूपित जैनागम सूत्र सागर में आत्म हितकारक बोल–रत्नों का संग्रह अगाध है, उनका पार पाना शक्ति से परे हैं। सेठियाजी ने उन में से चुन कर कुछ उपयुक्त बोलों का संग्रह 'श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह' नाम से खण्डशः प्रकाशित करना आरम्भ किया है। उसका तीसरा भाग हमारे सामने हैं, जो प्रथम, द्वितीय भाग से कुछ अधिक बड़ा है। इसमें आठ, नव और दस बोलों का संग्रह है। यह विशेष रुचिकर है। सरलता एवं अपनी सज धज में यह अद्वितीय है। सेठ़ियाजी का यह प्रयत्न सराहनीय है। भविष्य में साहित्यिक दृष्टि से सर्व साधारण को विशेष लाभकारक होगा।

## अनेकान्त, सरसावा, अक्टूबर १६४२

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह–प्रथम भाग, द्वितीय भाग,
संग्रहकर्त्ता–भैरोंदानजी सेठिया, बीकानेर।
प्रकाशक–सेठिया पारमार्थिक संस्था, बीकानेर।
पृष्ठ संख्या प्रथम भाग ५१२, द्वितीय भाग ४७५

इस ग्रन्थ में आगमादि ग्रन्थों पर से सुन्दर वाक्यों का संग्रह हिन्दी भाषा में किया हुआ है। दोनों भागों के बोलों (वाक्यों) का संग्रह ५६८ है। ये बोल संग्रह श्वेताम्बर साहित्य के अभ्यासियों तथा विद्यार्थियों के लिए बड़े काम की चीज है। ग्रन्थ उपयोगी और संग्रह करने योग्य है।

सेठिया भैरोंदानजी, बीकानेर ने अपनी स्थावर सम्पत्ति का ट्रस्ट बालपाठशाला, विद्यालय, नाइट कॉलेज, कन्या पाठशाला,

ग्रन्थालय और मुद्रणालय, इन छः संस्थाओं के नाम कर दिया है। उसी फंड से प्रस्तुत दोनों भागों का प्रकाशन हुआ है आपकी यह उदार वृत्ति और लोकोपयोगी कामों में दान की आम रुचि सराहनीय तथा अन्य धनिक श्रीमानों के लिए अनुकरणीय है।

**परमानन्द जैन शास्त्री**

## जैन प्रकाश बम्बई, तारीख १७ जनवरी १६४२ शनिवार

जैन सिद्धान्त बोल संग्रह भाग १, २, ३ प्रथम भाग पृ. सं. ५३०, द्वितीय भाग पृ. सं. ४७५, तृतीय भाग पृ. सं. ४८८,

संग्रहकर्त्ता–श्री भैरोंदानजी सेठिया

प्रकाशक–अगरचंद भैरोंदान सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर

जैन समाज श्रीयुत् सेठियाजी के नाम से भलीभांति परिचित है। इस समय वे वयोवृद्ध है। घर का भार पुत्रों को सौंप कर वे सदा धर्मकार्यों में रत रहते हैं। यह ग्रन्थ उनके लम्बे समय के साधु समागम और शास्त्राभ्यास का परिणाम है। प्राचीन काल में ग्रन्थ रचना की एक विशिष्ट पद्धति थी जिसके अनुसार संख्याक्रम से तत्त्वों का संग्रह किया जाता था। ठाणांग सूत्र आदि इसके नमूने हैं। बोल संग्रह की रचना भी इसी पद्धति पर हुई है। पहिले भाग में पांच संख्या तक के ४२३ तत्त्वों का, दूसरे भाग में ६ और ७ संख्या वाले १४० तत्त्वों का और तीसरे भाग में २०६। कुल मिलाकर तीनों भागों में ७६६ तत्त्वों का समावेश है। ग्रन्थ की सामग्री आगमों से ली गई है मगर श्री सेठिया जी ने तत्त्वों की विशद् व्याख्याएं की है। इस प्रकार ये ग्रन्थ तत्त्वों की Directory के रूप में बन जाने से जिज्ञासुओं के लिए बड़े सहायक सिद्ध होंगे। अन्य भाग भी शीघ्र प्रकाशित होने वाले हैं।

इन ग्रन्थों के कद और उपयोगिता को देखते हुए मूल्य बहुत ही कम रक्खा गया है। यह प्रशंसनीय वस्तु है, इसका कारण सेठियाजी की धर्मवृत्ति के अतिरिक्त और क्या हो सकता है। वे तत्त्वाभिलाषी और जिज्ञासु हैं उसी प्रकार अन्य जिज्ञासु बन्धुओं की जिज्ञासा तृप्ति के भी उत्सुक हैं। यही कारण है कि उनकी आर्थिक सहायता से बीकानेर में कई पारमार्थिक संस्थाएं वर्षों से

चल रही हैं। उसी के द्वारा यह प्रकाशन कार्य भी हो रहा है। इन सभी धर्म प्रवृत्तियों के लिए जैन समाज श्री सेठियाजी का ऋणी है और रहेगा। सभी लायब्रेरियों, संस्थाओं और तत्त्वचिन्तकों के पास ऐसे उपयोगी ग्रन्थों का होना अनिवार्य है।

## स्थानकवासी जैन, अहमदाबाद ता. २२-१-४२

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह, तृतीय भाग।

संग्रहकर्त्ता–भैरोंदानजी शेठिया।

प्रकाशक–श्री शेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर।

पाकुं पुंठु, पृष्ठ संख्या ४६०।

शेठिया जैन ग्रंथमाला नुं आ १०० मुं पुष्प छे तेथी जणाय छे के श्री शेठियजीअे जैन साहित्यनी वृद्धि मां पोतानो अमर फालो आप्यो छे अने हजु आ पता रहे अेम आपणे ईच्छीअे। तेओनुं अेक अेक पुष्प जैन साहित्य बगीचा मां सुवास रेड़े छे अेक कहवुं जोइअ।

श्री ठाणांग सूत्रना बोल संग्रह नुं बीजुं पुस्तक आप्या बाद टुंक समय मां ज आ त्रीजुं पुस्तक जैन समाज ने जोवा मले छे अे आनंदनो विषय छे। आजनीमोंघवारीअे पुस्तकमां जणाव्या प्रमाणे पड़तर करतां ओछी कीमत राखी छे अे तेनी विशिष्टता छे।

प्रथम ना बे भाग मां १ थी ७ बोलो नुं विवरण आपवामां आव्युं हतुं। आ ग्रंथ मां ८–६ अने १० अेम त्रण वधु बोलोनुं विवरण आप्युं छे। आमां साधु समाचारी साथे संबंध धरावती संख्या बंध बाबतो आवेली छे। साथे–साथे मनुष्य भवना दशा दृष्टांतो, विस्तृत आठ कर्मावली (शंका समाधान साथे), दश श्रावको नुं व़र्णन वगेरे मुमुक्षु माटे वैराग्य प्रेरक छे। अे उपरान्त रत्नावली आदि विविध तपो कोठाओ द्वारा समजाववा मा आव्या छे। छपाई काम, कागल अने गेटअप स्वच्छ अने आकर्षक छे। प्रयास अति आवकारपात्र छे। बीजा भागो शीघ्र प्रगटे एम इच्छीए।

## श्री सौधर्म बृहत्तपागच्छीय भट्टारक श्री मज्जैनाचार्य व्याख्यान वाचस्पति विजयतीन्द्र सूरीश्वरजी महाराज साहेब, बागरा (मारवाड़)

बीकानेर निवासी सेठ भैरोंदानजी सेठिया का संगृहीत 'श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह' का प्रथम और द्वितीय भाग हमारे सन्मुख है। प्रथम भाग में नम्बर १ से ५ और द्वितीय भाग में ६ और ७ बोलों का संग्रह है। प्रत्येक बोल का संक्षेप में इतनी सुगमता से स्पष्टीकरण किया है कि जिसको आबाल वृद्ध सभी आसानी से समझ सकते हैं। जैन वाङ्मय के तात्विक विषय में प्रविष्ट होने और उसके स्थूल रूप को समझने के लिए सेठियाजी का संग्रह बड़ा उपयोगी है। विशेष प्रशंसास्पद बात यह है कि बोलों की सत्यता के लिए ग्रन्थों के स्थान निर्देश कर देने से इस संग्रह का सन्मान और भी अधिक बढ़ गया है। सम्पूर्ण संग्रह प्रकाशित हो जाने पर यह जैन संसार में ही नहीं, सारे भारतवासियों के लिये समादरणीय और शिक्षणीय बनने की शोभा को प्राप्त करेगा। अस्तु। हिन्दी संसार में एतद्विषयक संग्रह की आवश्यकता इसने पूरी की है। तारीख १५–६–१६४१।

## सिंध (हैदराबाद) सनातन धर्म सभा के प्रेसीडेन्ट, न्याय संस्कृत के प्रखर विद्वान् तथा अंग्रेजी, जर्मन, लैटिन, फ्रेंच आदि बीस भाषाओं के ज्ञाता श्री सेठ किशनचन्दजी, प्रो. पुहुमल ब्रदर्स

'श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह' के दोनों भाग पढ़कर मुझे अपार आनन्द हुआ। जैन दर्शन के पाठकों के लिए ये पुस्तकें अत्यन्त उपयोगी हैं। पुस्तक के संग्रहकर्त्ता दानवीर श्री भैरोंदानजी सेठिया तथा उनके परिवार का परिश्रम अत्यन्त सराहनीय है। इस रचना से सेठियाजी ने जैन साहित्य की काफी सेवा की है। श्रावण शुक्ला १० संवत १६६८।

## सेठ दामोदरदास जगजीवन, दामनगर (काठियावाड़)

आपकी दोनों पुस्तकें मैं आद्यन्त देख गया। आपने बहुत प्रशंसा पात्र काम उठाया है। ये ग्रन्थ ठाणांग समवायांग के माफिक खुलासा (Reference) के लिए एक बड़ा साधन पाठक और पंडित दोनों के लिए होगा।

बहुत दिन से मैं इच्छा कर रहा था कि पारिभाषिक शब्दों का एक कोष हो। अब मेरे को दीखता है कि उस कोष की जरूरत इस ग्रन्थ से पूर्ण होगी।

साथ–साथ टीका में से जो अर्थ का अवतरण किया है उसमें पंडितों ने दोनों भाषाओं और भावों पर अच्छी प्रभुता होने का परिचय कराया है। ता. १७–६–४१

## श्री पूनमचन्दजी खींवसरा सन्मानित प्रबन्धक श्री जैन वीराश्रम ब्यावर और आविष्कारक एल.पी.जैन संकेतलिपि (शार्टहैण्ड)

बोल संग्रह नामक दोनों पुस्तकें देखकर अति प्रसन्नता हुई। शास्त्र के भिन्न–भिन्न स्थलों में रहे हुए बोलों का संग्रह करके सर्व साधारण जनता तक जिनवचन रूप अमृत को पहुंचाने का जो प्रयत्न आपने किया है वह बहुत प्रशंसनीय है। हरेक आदमी शास्त्रों का पठन–पाठन नहीं कर सकता लेकिन इन पुस्तकों के सहारे अवश्य लाभ उठा सकता है।

बोर्डिंग व पाठशाला आदि से विद्यार्थियों को योग्य बनाने के सिवाय सर्व साधारण जनता को जिन प्ररूपित तत्व ज्ञान रूप अमृत पिलाने का जो प्रयत्न आपने किया है यह भी जैन धर्म के प्रचार के लिए आपकी अपूर्व सेवा है। १८–१०–४१

## डाक्टर बनारसीदास M.A., Ph.D. प्रोफेसर ओरियन्टल कॉलेज, लाहोर

पुस्तक प्रथम भाग की शैली पर हैं। छः दर्शन तथा सात नय का स्वरूप सुन्दर रीति से वर्णन किया गया है। बोल संग्रह एक प्रकार की फिलोसोफिकल डिक्सनरी है। जब सब भाग समाप्त हो जांय तो उनका एक जनरल इन्डेक्स पृथक् छपना चाहिये जिससे संग्रह को उपयोग में लाने की सुविधा हो जाय। ता. २५–८–४१।

## पं. शोभाचन्द्रजी भारिल्ल, न्यायतीर्थ, मुख्याध्यापक श्री जैन गुरुकुल, ब्यावर।

'श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह' द्वितीय भाग प्राप्त हुआ। इस कृपा के लिए अतीव आभारी हूँ। इस अपूर्व संग्रह को तैयार करने में आप जो परिश्रम उठा रहे हैं वह सराहनीय तो है ही, साथ ही जैन सिद्धान्त के जिज्ञासुओं के लिए आशीर्वाद रूप भी है। जिस में जैन सिद्धान्तशास्त्रों के सार का सम्पूर्ण रूप से समावेश हो सके ऐसे संग्रह की अत्यन्त आवश्यकता थी और उसकी पूर्ति आप श्रीमान् द्वारा हो रही है। आपके साहित्य प्रेम से तो मैं खूब परिचित हूँ, पर ज्यों–ज्यों आपकी अवस्था बढ़ती जाती है त्यों–त्यों साहित्य प्रेम भी बढ़ रहा है, यह जान कर मेरे प्रमोद का पार नहीं रहता।

मेरा विश्वास है, बोल संग्रह के सब भाग मिल कर एक अनुपम और उपयोगी चीज़ तैयार होगी।

## श्री आत्मानन्द प्रकाश, भावनगर।

श्री जैन सिद्धान्त बोल संग्रह प्रथम भाग,
संग्रहकर्त्ता–भैरोंदानजी सेठिया।
प्रकाशक–सेठिया जैन पारमार्थिक संस्था, बीकानेर।

आ ग्रन्थ मां ४२३ विषयों के जे चारे अनुयोग मां बहेंचायेला छे ते प्रायः आगमग्रन्थों ना आधार पर लखायेला छे अने सूत्रोनी सादतो आपी प्रामाणिक बनावेल छे। पछी अकारादि अनुक्रमणिका पण शुरुआत मां आपी जिज्ञासुओना पठन–पाठन मां सरल वनावेल छे। आवा ग्रन्थों थी वाचको विविध विषय नुं ज्ञान मेलवी शके छे। आवो संग्रह उपयोगी मानीए छीए अने मननपूर्वक वाँचवानी भलामण करीए छीए जे सुन्दर टाइप अने पाका बाईडींग थी तैयार करवा मां आवेल छे।

पुस्तक ३८ मुं, अंक ८ मो, मार्च। विक्रम सं. १९९७ फाल्गुण।

–x–x–x–

# आभार

सर्वप्रथम मैं भारत भूषण, पण्डित रत्न, शतावधानी मुनि श्री रत्नचन्द्रजी महाराज, जैनधर्म दिवाकर, साहित्य रत्न उपाध्याय श्री आत्मारामजी महाराज तथा परम प्रतापी पूज्य श्री हुक्मीचन्द्रजी महाराज की सम्प्रदाय के आचार्य्य पूज्य श्री जवाहरलालजी महाराज के सुशिष्य पं. मुनि श्री पन्नालालजी महाराज (ऊंटाला वाले) इन धर्म गुरुओं का आभारी हूँ, जिन्होंने कृपापूर्वक अपना अमूल्य समय देकर इस ग्रन्थ की हस्तलिखित प्रति का अवलोकन करके उचित और उपयोगी परामर्श प्रदान किए हैं। इन पूज्य मुनिवरों के इस हस्तलिखित प्रति को पढ़ जाने के बाद मुझे इस ग्रन्थ के विषय में विशेष बल प्रतीत होने लगा है और मैं इतना साहस संचित कर सका हूँ कि अपने इस प्रयास को निस्संकोच भाव से पाठकों के सामने रख सकूँ। अतएव यदि पाठकों की ओर से भी उक्त मुनिराजों के प्रति आभार प्रदर्शन करूँ तो सर्वथा उचित ही होगा।

इस ग्रन्थ के प्रणयन में मैं तो उपलक्ष्य मात्र हूँ। इसके लेखन, संपादन, संकलन, अनुवाद, अवलोकन, विवेचन और व्याख्यान आदि का अधिकांश प्रत्यक्ष कार्य तो उदयपुर निवासी श्रावक श्रीयुत् पं. रोशनलालजी चपलोत, बी.ए., न्यायतीर्थ, काव्य तीर्थ, सिद्धान्त तीर्थ, विशारद का किया हुआ है। इनके इस कार्य में मेरा भाग मार्ग प्रदर्शन भर का रहा है। इस अमूल्य और साङ्गोपाङ्ग सहायता के लिए यदि मैं उन्हें धन्यवाद देने की प्रथा का अनुसरण करूँ तो वह उनके सहयोग का उचित पुरस्कार न होगा। इसलिए यहाँ मैं केवल उनके नाम का उल्लेख करके ही अग्रसर होता हूँ। इसी प्रकार इस ग्रन्थ के प्रथम और द्वितीय बोल के सम्पादन में कानोड़ (मेवाड़) निवासी सुश्रावक पं. श्रीयुत् पूर्णचन्द्रजी दक, न्यायतीर्थ का सहयोग मुझे सुलभ रहा है। उनके विस्तृत शास्त्रीय ज्ञान और उनकी अनुशीलन–प्रिय विद्वत्ता का लाभ उठाने से ग्रन्थ की उपयोगिता बढ़ गई है। अतः श्री पूर्णचन्द्रजी को उनके अमूल्य

